तथा दोष का अंक से पृथक् पृथक् वर्णित न होकर गुणसन्निपात एवं दोष के सम्बन्ध का इन्दुकिरण एवं अंक के सम्बन्ध से वर्णित है। यह सम्बन्ध निमज्ज्यनिमज्जकभाव के रूप में है। दोष तथा गुणसन्निपात का निमज्ज्यनिमज्जकभाव अंक तथा इन्दुकिरणा के निमज्ज्यनिमज्जकभाव के समान है। यह कहना उचित नहीं कि दो सामान्य वस्तुओं का सम्बन्ध दो विशेष वस्तुओं के सम्बन्ध के सदृश नहीं हो सकता। द्वितीय सम्बन्ध के साथ जुड़ी हुई वस्तुओं की प्रतीति से प्रथम सम्बन्ध के साथ जुड़ी हुई वस्तुओं की प्रतीति का भेद स्पष्ट है। यह भेदप्रतीति अन्य प्रकार से नहीं तो कम से कम सामान्यविशेषभाव के रूप से तो स्पष्ट है। जिस सामान्यविशेषभाव को अगभाव सादृश्यप्रतीति के अभाव का कारण बताते हैं वही वस्तुत: भेदप्रतीति का द्योतक बनकर सादृश्यप्रतीति का कारण बनता है।

यह कहना उचित न होगा कि रशनोपमा तथा परस्परोपमा में उपमान तथा उपमेय म भेद नहीं होता। पूर्व उपमेय के बाद मे उपमान बन जाने पर रशनोपमा होती है।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है—

'मतिरिव मतिर्मतिरिव चेष्टा चेष्टेव कीर्तिरतिविमला।

—काव्यप्रकाश पृ० ५८०

यहाँ पूर्व उपमा का उपमेय मति द्वितीय उपमा मे उपमान बन गया है। यहाँ उपमेय उपमान में परिवर्तन अवश्य हुआ है परन्तु उसी उपमा मे नहीं अपितु द्वितीय उपमा मे। इस प्रकार यहाँ उसी वस्तु का उसी वस्तु से सादृश्य न होकर इतना है कि पूर्व उपमा मे जो उपमेय था वह द्वितीय उपमा में उपमान बन गया है। प्रथम उपमा मे उस उपमेय का उपमान उससे भिन्न है तथा द्वितीय में भी उस उपमान का उपमेय उससे भिन्न है। अत: यहाँ उपमेय तथा उपमान म भेद न हो ऐसी बात नहीं।

परस्परोपमा मे भी उपमेय तथा उपमान में भेद होता है—

'रजोभि: स्यन्दनोद्धूतैर्गजैश्च घनसन्निभै।

भुवस्तलमिव व्योम कुर्वन् व्योमेव भूतलम्॥ —चित्रमीमांसा पृ० १०

---

१ "कथिता रशनोपमा,
यथोर्ध्वमुपमेयस्य यदि स्यादुपमानता।"—साहित्यदर्पण १०। २५